कविताके अन्य अंगोंकी अपेक्षा गीतोंका समाजसे सीधा सम्बन्ध है। साहित्य ही एक सामाजिक क्रिया है; गीत तो और भी। निरालाजीके गीतोंको ऐसी लोकप्रियता नहीं मिली। इसका एक कारण तो यह है कि उन्हें वे साधन नहीं मिले जो सिनेमा स्टारोंको सुलभ हैं; सिनेमाका एक-एक गीत रेडियो और रिकार्डों द्वारा जनताके एक बहुत बड़े हिस्से तक पहुँचता है। लेकिन एक दूसरा कारण गीतोंका अनोखापन है जो शायद ही जनताकी चीज हो पाये। इस अनोखेपनका कारण निरालाजीपर बँगला और अंग्रेजी संगीतका प्रभाव है। 'गीतिका' की भूमिकामें कहते हैं: 'यद्यपि मुझे पश्चिमके किसी प्रसिद्ध देशमें अधिक काल तक रहनेका सुयोग नहीं मिला फिर भी मैं कलकत्ता और बंगालमें उम्रके बत्तीस साल तक रह चुका हूँ और कलकत्तामें आधुनिक भावनाके किसी आकारसे अपरिचित रहनेकी किसीके लिये वजह न होगी अगर वह अपने कामसे ही काम न रखकर परिचय भी करना चाहता है।' जिस तरह घरमें अवधके संस्कार तैयार होरहे थे उसी तरह बाहरके वातावरणसे भी नए संस्कार बने, 'जिनसे हिंदी साहित्य और हिन्दू संस्कृतिको मेरे साहित्यके समझदारोंके कथनानुसार गहरा धक्का पहुँचा।'

जिस तरह रीतिकालीन परम्पराको तोड़कर छायावादने एक नई और सजीव साहित्यिक धाराको जन्म दिया, उसी तरह इन गीतोंने भी हिन्दी पाठकोंपरसे पुराना गायकीके प्रभावको खत्म किया। इनके अनुकरणपर अन्य कवियोंने सैकड़ों गीत लिखे और वे काफ़ी लोकप्रिय हुए। लेकिन छायावादी कविताकी तरह इन गीतोंकी भी सीमाएँ हैं। बिना छायावादका अन्त किये उन गीतोंकी रचना नहीं हो सकती थी जो लोगोंकी ज़बान पर चढ़ जाये। निरालाजीने 'बेला' और 'नए पत्ते' में नए ढंगके गीत लिखे हैं जो हमारे जन-गीतोंसे मिलते-जुलते हैं। इनमें वह संस्कार नहीं मिलता जिसे निरालाजी हिन्दी साहित्यके लिए कभी बहुत शुभ समझते थे।

श्रृंगारके गीतोंमें उन्होंने 'जुहीकी कली' की तरहके सुन्दर चित्र अङ्कित किए हैं और उस कविताकी तरह यहाँ भी प्रेमकी परिणति पूर्ण-तृप्तिमें दिखाई है। 'जागो फिर एक बार' की तरुणीके समान 'यामिनी जागी' गीतमें नैश-जागरणके बाद प्रभातकालमें रमणीका चित्रण किया है। जैसे सरोवरमें कमल अरुणको देखकर खिल उठते हैं, वैसे ही उस के अलसाए हुए पंकज-दृग अपने प्रियका तरुण मुख देखकर अनुरागसे खिल उठे हैं। उसके खुले हुए केश पीठ और बाहोंपर फैल गये हैं; उनके बीचमें वह ज्योतिकी-सी तन्वी मालूम होती है जिसे देखकर बिजली भी क्षमा माँगे। वह प्रियके हृदयपर स्नेहकी जयमालाके समान है। वह वासनाकी मुक्ति है जो मुक्ताके समान त्यागके धागेसे बँधी हुई है। इसी प्रकार एक दूसरे गीतमें रमणी अपने प्रियतमको याद दिलाती है, मेरे तपके तुम्हीं अमर वर हो और तृष्णाके तृप्ति रूपी सरोवर हो। 'मेरी तृष्णाके करुणाकर, तृप्ति प्रेम सर हे!'

प्रिय पथपर चलने वाली नायिकाके नूपुरोंकी ध्वनिमें प्रेमका स्वर न सुनकर लोग उसे श्रृङ्गार कहकर बदनाम करते हैं। लेकिन वह सोचती है कि इस ध्वनिसे यदि प्रियतमको उसके आनेकी सूचना मिल गई है तो वह कैसे लौट सकती है। उसी स्वरमें उसके हृदयके सब तार झंकृत हो रहे हैं। दृगोंकी नई कलियाँ खुलनेपर रूपके इन्दुसे सुधा-बिन्दु पाकर और खिल उठती हैं। प्रणय श्वासके मलय स्पर्शसे वे हँस पड़ती हैं। तरुण प्रियतमकी ज्योतिसे उनका मुख तप्त होगया है। स्नेहके सरो-वरमें नहाकर वे एकान्तमें प्रियतमके ध्यानमें डूबी हुई बैठी रहती हैं। प्रियतमके चले जानेपर संसार सूना होजाता है। जो राग गाया था वह बह गया अब उँगलीमें मिज़राब ही रह गया है। प्रेमिका 'तृष्णामें भर कर' अपने आपमें मरकर रह जाती है।

'स्पर्श से लाज लगी' इस गीतमें मानवीय वासनाके समस्त व्यापार

और उनकी स्नेहमय परिणतिका चित्र अंकित किया गया है। हृदयसे जो नये रागकी लहर उठती है वह जैसे छलकती हुई अलकों और पलकोंमें छिप जाती है। चुम्बनसे चौंक कर वह मुँह फेर कर छल करती हैं; कभी हास कभी त्रास, कभी गहरी साँस लेकर वह हावभाव दिखाती है। स्नेह भरे नयनोंकी पलकें उठाकर वह प्रियका अधरासव वैसे ही पान करती है जैसे नागिन अमृत पी रही है। स्नेहका मेह बरसनेके बाद अमर अंकुर फूटता है जिससे सासारिक भय दूर हो जाते हैं—

"प्रेम चयन के उठा नयन नव,
विधु चितवन, मन में मधु कलरव
मौन पान करती अधरासव
कण्ठ लगी उरगी।

मधुर स्नेह के मेह प्रखरतर
बरस गए रस निर्झर झर झर
उगा अमर अंकुर उर भीतर,
संसृति भीति भगी।"

हिन्दीमें ऐसे गीत कम लिखे गये हैं जहाँ रूपकमें इतनी पूर्णता हो, जहाँ भावोंमें ऐसी सम्बद्धता हो, और जहाँ मनुष्यकी सहज भावनाओं को इतना ऊँचा स्थान दिया गया हो। रीतिकालीन कवियोंने नारीको अपदस्थ करके उसे काम-केलिके लिए क्रीत दासी बना लिया है। अध्यात्मवादी कवियोंने उसे सहज अपावन कह कर ठुकरा दिया या जगदम्बिका भवानीके अति मानवीय रूपमें आसमानपर चढ़ा दिया। छायावादी कवियोंने भी उसे अप्सरा बनानेमें कसर नहीं रक्खी। इन गीतों मे उसका वह मानवीय रूप मिलता है जो अभी तक हिन्दी साहित्यमें दुर्लभ था।

व्रजभाषासे नाता तोड़नेपर भी पुराना असर जाते जाते ही जाता

है। कुछ गीतोंकी पंक्तियाँ तो ऐसी बन गई हैं जैसे गीतावली या विनय पत्रिकासे उठाकर सीधे रख दी गई हों। 'देख दिव्य छवि लोचन हारे' ऐसी ही पंक्ति है। 'हारे' क्रियाका प्रयोग भी ब्रजभाषाके अनुरूप ही हुआ है। 'नयनों के डोरे लाल गुलाल भरे, खेली होली' पुराने ढंगका ऐसा गीत है कि मेरे एक मित्रने प्रशंसामें यहाँ तक कह डाला कि इसे तो सीधे सिनेमामें रक्खा जा सकता है। 'स्नेह' के बदले 'सनेह' ने नई सरसता लादी है। 'स्पर्श' के बदले 'परस' ने एक नया वातावरण पैदा कर दिया है। 'अनबोली' पर छायावादका प्रिय शब्द 'मौन' निछावर है। 'खुले अलक मुँद गये पलक दल, श्रमसुखकी हद होली'—इस एक पंक्तिमें ऐसा पूर्ण चित्र देना किसी विरले कलाकारका ही काम है। अंतमें 'रही यह एक ठठोली' कह कर निरालाजीने होलीका रंग बाँध दिया है।

बहुत से प्रकृति-सम्बन्धी गीतोंमें भी उन्होंने शृङ्गार भावनाका आरोप किया है। यहाँ भी उनका उद्देश्य प्रेमकी सफल परिणति चित्रित करना है। रूखी डाली वासन्ती वसनकी आशामें तप करती है। मधुव्रतमें समारको वह मधुर फल देगी और सारा संसार उससे नेग माँगेगा। व्यंगसे यह रूपक पार्वतीपर घटाया गया है। शैलसुता शिवके लिये तपस्या करती हैं। उन्हे जो फल मिलेगा उसमें स्वाद और सन्तोष दोनों के दल होंगे। आशुतोष शिवकी कृपासे गरल और अमृत—वासना और प्रेम—दोनोंके सयोगसे इस फलकी सृष्टि हुई।

मेघके घने केश धारण किये हुये, चपलाके चकित नयनोंसे विश्व को चमत्कृत करती हुई वर्षा शिखरपर आकर बैठती है। हवासे उसका पट लहराता है; उसकी वाणी सारे प्रदेशमें छाजाती है। वह अपनी नश्वरता भूलकर रसकी वृष्टिमें मग्न होकर मनुष्यों और देवताओंको एक नया सदेश देती है। शेफालीकी तरह अपनेको निःशेष देखकर उसे

जीवनकी पूर्णताका बोध होता है। एक अनुभवी मित्रका कहना है कि वारविलासिनीकी तृतिका विपद और भव्य चित्र कविने खूब ही अंकित किया है।

वसन्तमें पग-पग पृथ्वी रंग जाती है वृक्षके हृदयकी अरुणिमा कलियोंके रूपमें फूट पड़ती है। कोयलका पञ्चम स्वर गूँज उठता है और सुन्दर वनश्री सुखके भयसे काँप उठती है।

एक अन्य गीतमें प्रकृति और मानवके व्यापारोंको एक कर दिया गया है। प्रेमके समीरसे दो विटप हिल उठते हैं। इसी व्रायुसे जीवन रूपी सर लहरा उठता है। नये प्रकाशकी किरण गात चूम कर चली जाती है। इसीसे सीमाओंमें बँधी हुई भावनाएँ मुक्ति पा जाती हैं। सुख चाहने वाली दृष्टि छिपे हुए रहस्योंको जान लेती है। दोनों प्रेमी जान लेते हैं कि राग से ही मुक्ति मिलती है। ज्ञान और प्रेममे वे ऐसे ही बँध जाते हैं जैसे अनूठी उक्तिके दो चरणोंसे श्लोक बन गया हो। पूरे गीतमें भावोंका बँधान देखिये—

"नयनों का नयनो से बंधन,
काँपे थर-थर थर-थर युग तन।

समझे-से हिले विटप हँस कर,
चढ़े मञ्जु खिले सुमन खस कर,
गई विवश वायु बाँध वश कर,
निर्भर लहराया सर—जीवन।

ज्ञात रश्मि गात चूम रे गई,
बँधी हुई खुली भावना नई,
गई दूर दृष्टि जो सुखाशयी,
छिपे वे रहस्य दिखे नूतन।

समझे युग रागानुराग मुक्ति रे—
ज्ञान परम, मिले चरम युक्ति से;
सुन्दरता के, अनुपम उक्ति के
बँधे हुए श्लोक पूर्ण कर चरण।"

नवीन श्रृङ्गारकी कलाको निरालाजीने खूब ही सँवारा है। अन्य छायावादी कवियोंमें प्रेम और श्रृङ्गारके एकाङ्गी चित्र हैं। उनमें वह वैविध्य और सरसता नहीं है जो निरालाजीके गीतोंमें है। यह सही है कि प्रेमकी वेदनाके स्वर जहाँ तहाँ लगे हैं और वे उतने सच्चे नहीं लगे जितने संयोग श्रृङ्गारके। लेकिन इस तरहके गीतोंमे कविने यह दिखाया है कि पूर्ण सुखकी कल्पना क्या होती है। निश्चय ही वह नई हिन्दी कविता को मानव जीवनके अधिक निकट लाया है। उसमें वह मांसलता है जिसके अभावने अन्य छायावादियोंको यथेष्ट अपकीर्ति दी है। इन गीतो में उसके सजीव व्यक्तित्वकी छाप है। अभावोंके बावजूद उसने अपने जीवनका इस तरह उपयोग किया है कि सूक्ष्म सौंदर्यकी मरीचिकाके पीछे दौड़नेवाले उससे स्पर्द्धा कर सकते हैं।

---

८

# विराट्की उपासना

छायावादी कवियोंके बदले हुए दृष्टिकोणसे उनके पिछले साहित्यको देखें तो कम-से-कम उसके एक अंगके लिए महादेवीजी वर्माका यह कथन सत्य होगा, 'इन सौन्दर्य और भावनाके पुजारियोंको भी उसी निष्क्रिय संस्कृति और निष्प्राण सामाजिकतामें अपना पथ खोजना पड़ा है।' पन्तजीने 'रूपाभ' निकालनेपर कल्पना-लोकसे विदा लेनेकी बात कही थी। आधुनिक कवियों वाले अपने संग्रहकी भूमिकामें उन्होंने लिखा है कि 'छायावादके दिशाहीन शून्य सूक्ष्म आकाशमें अति काल्पनिक उड़ान भरनेवाली अथवा रहस्यवादके निर्जन अदृश्य शिखरपर कालहीन विराम करनेवाली कल्पना' ऐतिहासिक विचारधाराकी हरी-भरी ठोस धरतीपर उतर आई। निरालाजीने इस अशरीरी कल्पनाको दार्शनिक आधार देनेका प्रयास किया था। यह दार्शनिक आधार उन्हें विशेषतः रामकृष्ण मिशनके साधुओंसे मिला। पन्तजीने भी अपने ऊपर इस प्रभावका उल्लेख किया है, 'स्वामी विवेकानन्द और रामतीर्थके अध्ययनसे, प्रकृति प्रेमके साथ ही, मेरे प्राकृतिक दर्शनके ज्ञान और विश्वासमें अभिवृद्धि हुई।'

देशके सांस्कृतिक उत्थानमें स्वामी विवेकानन्द और रामकृष्ण मिशन का महत्वपूर्ण स्थान है। स्वामी विवेकानन्दके प्रचारकी तहमें राष्ट्रीयताकी एक जबर्दस्त भावना काम कर रही थी। पूर्व अर्थात् भारत श्रेष्ठ है; पश्चिमको उससे बहुत कुछ सीखना है; हमारे ऋषियोंकी तपस्याके आगे विज्ञानकी चमक-दमक फीकी पड़ जाती है; भौतिकवादी पश्चिम स्वार्थके

लिए कर मर रहा है; असली शान्तिका सूत्र तो हम भारतवासियोंके पास है; यह सब मन्त्र देकर स्वामी विवेकानन्दने हमारे सोते हुए आत्मगौरवको जगाया था और पराधीन होनेकी हीन भावनाको काल्पनिक संतोष भी दिया था। इसके साथ ही स्वामी विवेकानन्द और उनके अनुयायी भारतीयताके नामपर बहुत-सी प्राचीन रूढ़ियोंके समर्थक थे। सृष्टिको ज्ञानजन्य माननेसे भौतिक विकासमें उन्हे आस्था न थी। इसलिए देश-की राजनीतिक और आर्थिक परिस्थितियोंको बदलनेके लिए वे महत्व-पूर्ण कार्य नही कर सके। इसमें सन्देह नहीं कि बाढ़पीड़ितोंकी सहायता के लिए, शिक्षा प्रचार और औषधि वितरणमें उन्होंने अपने ढंगसे कार्य किया है लेकिन इसके लिए वे जनसाधारणके संगठनपर निर्भर नहीं रहे बल्कि समाजके बड़े-बड़े लोगोंका मुँह जोहते रहे थे। एक बार मिशनके एक जल्सेमें जब एक 'सर' उपाधिधारी सज्जनको बुलानेकी बात चली तब निरालाजीने ही रुष्ट होकर कहा था, 'हम मिशनमें तभी आयेंगे जब काशी मेहतरको सभापति बनाया जायगा।'

निरालाजीने अपना पहला निबन्ध-संग्रह श्री स्वामी सारदानन्दजी महाराजको समर्पित किया है और समर्पणमें लिखा है, 'भगवान् श्री रामकृष्ण देव के पदको प्राप्तकर मेरे मनोराज्यके सत्य, शिव और सुन्दर आचार्य श्रीमत् स्वामी सारदानन्दजी महाराजकी स्नेह दृष्टिको सभक्ति प्रबन्ध पद्म।' 'स्वामी सारदानन्दजी महाराज और मैं' नामके लेखमें उन्होंने साधुओंके प्रभाव के बारेमें कुछ विचित्र और मनोरंजक बाते लिखी हैं। अपने इस सम्पर्कके बारेमें वे कहते हैं, 'बंगालमें रहकर परमहस श्री रामकृष्ण देव तथा स्वामी विवेकानन्दजीके साहित्यसे मैं परिचय प्राप्त कर चुका था। दो एक बार श्री रामकृष्ण मिशन, वेलूड़, दरिद्रनारायणोंकी सेवाके लिये भी जा चुका था; श्री परमहंस देवके शिष्यश्रेष्ठ पूज्यपाद स्वामी प्रेमानन्दजी महाराज-को महिषादलमें अपना तुलसीकृत रामायणका सस्वर पाठ सुनाकर

उनका अनुपम स्नेह तथा आशीर्वाद प्राप्त कर चुका था।' आगे चलकर वह 'समन्वय' के सम्पादकके रूपमें उद्बोधन कार्यालय, बाग बाजारमें रहने लगे। यहींपर उन्होंने १६२२ में स्वामी सारदानन्दजीके दर्शन किये। कुछ उनके आध्यात्मिक तेजके कारण और कुछ उनकी शारीरिक स्थूलताके रौबमें आकर बहुत दिनों तक तो कविवर उनकी ओर देख ही नहीं सके। दार्शनिक विषयपर बातचीत होनेपर उठकर चले आते थे क्योंकि 'दार्शनिकताकी मात्रा यों भी दिमाग़में बहुत ज्यादा थी, जी घबरा उठता था।' उन्होंने निश्चय किया था कि बोलकर बेवकूफ न बनेंगे। बाहरके विद्वानोंकी बातचीत ऊटपटाँग मालूम होती थी। एक दिन प्रश्न कर दिया, 'यह संसार मुझमें है या मैं इस संसारमें हूँ?' स्वामीजीने सीधे उत्तर न देकर कहा, 'इस तरह नहीं।'

निरालाजीने लिखा है कि बचपनमें ही ऐसे संस्कार बन गए थे कि सन्तों और ईश्वरपर भक्ति होगई थी। सो जानेपर स्वप्नमें देवता आते थे और उनसे लम्बी बातचीत चलती रही। लेकिन देवताओंके जाग्रत अवस्थामें न आनेसे शंकाएँ भी होने लगीं। वह 'घोर नास्तिक, शङ्कित चित्त' होगये। इससे प्रकट है कि भक्तिके पुराने संस्कारों और नये संदेहों मे संघर्ष छिड़ा हुआ था। एक ही पहलूको सत्य मानना सरासर भूल होगी। उनकी नास्तिकताका उल्लेख आगे होगा। स्वामीजीसे भी इन्होंने कहा कि सो जानेपर देवता बातचीत करते हैं। एक दिन दोपहरको सोते हुए देखा कि सारदानन्दजी ही ध्यानमें मग्न हैं। वे कमलासनसे बैठे हुए हैं, आँखें मुँदी हुई हैं और मुँहपर एक दिव्य ज्योति छाई हुई है। पृथ्वीकी सारी चीजें ऊपर उठती हुई मालूम होती हैं। इसी समाधिकी अवस्थामें एक संन्यासी उनके सामने रसगुल्ले लाया। महाध्यानमें होते हुए भी सारदानन्दजीने कविवरकी ओर इशारा किया और संन्यासीने रसगुल्लोंका कटोरा इनके सामने कर दिया। खुद खानेके बदले यह

जाकर एक रसगुल्ला स्वामीजीको खिला आये। इसके बाद नींद खुल गई। उन्होंने यह महाज्ञानका प्रत्यक्ष प्रमाण देखा। विरोधी शक्तिको दार्शनिक प्रहारोंसे दबाते रहे। जब प्रहार करते हुए थकान होती थी तो सारदानन्दजी 'मुझे रंगीन छायाकी तरह ढँककर हँसते हुए तर कर देते थे।' निरालाजी कहते हैं कि उन्होंने एकसे एक कवियों, दार्शनिकों और पण्डितोंको देखा है लेकिन 'इन महादार्शनिक, महाकवि, स्वयं, मनस्वी, चिरब्रह्मचारी, संन्यासी, महापण्डित, सर्वस्वत्यागी साक्षात् महावीरके समक्ष देवत्व, इन्द्रत्व और मुक्ति भी तुच्छ है।'

मिशनके साधुओंका प्रभाव निरालाजीको भौतिक वास्तविकतासे दूर चमत्कारवादके किस कल्पना लोकमें खींच लेगया, इसका प्रमाण स्वामी सारदानन्दजीपर उनका यह लेख है। जिन संन्यासीने रसगुल्लेका कटोरा बढ़ाया था उन्होंने इनसे मन्त्र लेनेको कहा लेकिन इन्होंने तंत्र-मन्त्रपर अविश्वास प्रकट किया। अन्तमें स्वामी सारदानन्दजीने अपनी उँगलीसे इनके गलेपर एक बीज मंत्र लिख दिया। पढ़नेकी चेष्टा करनेपर भी मन्त्र समझमें न आया। मन्त्रका यह प्रभाव पड़ा कि कुछ ही दिनोंमें उन्हें ऐसा जान पड़ने लगा कि 'मेरा निचला हिस्सा ऊपर और ऊपरवाला नीचे होगया है, और रामकृष्ण मिशनके साधु मुझे खींच रहे हैं।' बाबू महादेव प्रसाद सेठसे इन्होंने शिकायत की कि साधू लोग जादूगर जान पड़ते हैं। उसके बाद स्वप्नमें प्रकाशका समुद्र दिखाई दिया और मालूम पड़ा कि कविवर श्यामाकी बाँहपर मस्तक रक्खे हुए लहरोंमें हिल रहे हैं। फिर इतने चमत्कार देखे कि बड़े बडे कवियों और दार्शनिकोंकी चमत्कारोक्तियोंपर हँसी आने लगी। और वह गलेवाला मंत्र भी आग-सा चमकता हुआ आँखोंके सामने आया और उसे उन्होंने पढ़ लिया।

इस प्रभावका उल्लेख करनेका कारण यह है कि संसार और समाजकी जिस व्याख्याको भारतीय कहते हैं उसका अवैज्ञानिक और

चमत्कारवादी रूप प्रकट होजाय।

वर्तमान धर्मकी व्याख्या करते हुए उन्होंने लिखा था, भारतमें 'सृष्टि तत्व ज्ञानसे कहा गया है। डार्विनके विकासवादकी तरह बंदरका क्रम परिणाम मनुष्य नहीं। मनुष्य ही मनुष्यका परिणाम है। मन बुद्धि और अहङ्कारसे हुई त्रिगुणात्मिका सृष्टि अपर जीवोंकी तरह मनुष्यकी ही है, ऐसा कहते हैं। इसीलिये सृष्टि अमैथुनी मानी गई है और मानी इसलिए गयी कि बाह्य जड़ प्रमाणका योग अपने ही मन बुद्धि और अहङ्कार में आजानेसे छूट जाता है।' इस प्रकार ज्ञानका विकास नहीं होता वरन् सृष्टिके पूर्व का ज्ञान सृष्टिके अज्ञानके साथ खेल किया करता है। निरालाजीने उर्दू कवि अकबरकी तरह बंदरका नाम लेकर विकासवादपर हल्का मजाक किया है। सृष्टिके भौतिकवादी आधारको अस्वीकार करनेके बाद वे सामाजिक विकासमें कोई नियम नहीं देखते; वह भी ब्रह्मकी लीला हो जाता है। 'हमारा समाज' में संसार शब्दके अर्थसे उसे गतिशील माननेके बाद वे कहते हैं, 'एक ही शरीरमें जिस तरह भली बुरी क्रीड़ायें होती रहती हैं, कभी इसकी विजय होती है कभी उसकी, इसी तरह समाजके व्यापक शरीरमें भी उत्थान पतन होते रहते हैं।' इसी तरह महादेवीजी कहती हैं, 'यह क्रम प्रत्येक युगके परिवर्तनमें कुछ नए उलटफेरके साथ आता रहा है, इसीसे आधुनिक कालके साथ भी इसे जाननेकी आवश्यकता रहेगी।' इस प्रकार मानवीय इतिहास एक आध्यात्मिक पहेली बन जाता है। विज्ञान और भौतिक प्रगति एक मजाक मालूम पड़ती है क्योंकि ज्ञानकी पूर्ण सत्ता तो सृष्टिके पहले ही थी। इसलिए अध्यात्मवादीके ज्ञानकी खोजका यह मतलब होता है कि वह इतिहास और समाजके अन्य व्यापारोंको भूल जाय और उस ज्ञान को ढूँढ़ले जिसपर सृष्टि अज्ञानका पर्दा बनकर पड़ी हुई है। यही वह दार्शनिक आधार है जो अपने निर्जन अदृश्य शिखरपर छायावादी कल्पनाको विश्राम करनेके लिये बुलाता है।

इसी ज्ञानकी मशाल लेकर छायावादी कविको निष्क्रिय संस्कृति और निष्प्राण सामाजिकतामें ही अपना पथ खोजना पड़ता है।

'शून्य और शक्तिमें' वे सृष्टिका आदि और अन्त शून्यको मानते हैं। वैज्ञानिक समझते हैं कि वे तरक्की कर रहे हैं लेकिन वे नहीं जानते कि उन्हें पहुँचना शून्य तक ही है। यह शून्य क्रिया रहित होगा और तब उनके तमाम आविष्कार 'एक युगकी जोती-बोई हुई जमीनके परती पड़ जानेकी तरह शून्यफल हो जायेंगे। निरालाजी पक्के नियतिवादीकी तरह कहते हैं, ऐसा ही हुआ है, ऐसा ही होगा। फिर किसी अगले युगमें उसी शून्यसे नए आविष्कार होंगे। शक्ति शून्यका ही रूप है। शून्य रूपमें उसका कम्पन बन्द होजाता है और शक्ति रूपमें कंपनका बोध होता है। इस कम्पन क्रियाका नाम सृष्टि या विकास है। विज्ञान भी प्रसार चाहता है; निरालाजी कहते हैं कि हम इस जड़ विज्ञानका उत्तर अपने ज्ञानके प्रसारसे देंगे। 'चरखा' नामके निबन्धमें उन्होंने जो रवि बाबूपर आक्षेप किया था कि क्या विधाता और ईश्वरसे चरखेके सम्बन्धमें कविवरकी कोई बात-चीत होचुकी है, यही प्रश्न शून्य और शक्तिके बारेमें कविवर निरालाजीसे भी पूछा जासकता है।

'अधिकार-समस्या' में उन्होने सम्पूर्णानन्दजीकी तरह वर्णाश्रम व्यवस्थाको चिरंतन माना है। वे हिन्दू समाजको ही नहीं, समाज मात्रको इसके अन्तर्गत मानते हैं। अपने प्रसिद्ध लेख 'वर्तमान धर्म' में उन्होने इसी पुराने धर्मको वर्तमान कहकर प्रतिष्ठित किया था। उसकी शैलीसे विरोधियोंको यह अवसर मिला कि वे निरालाके समूचे साहित्य और छायावादका विरोध करें। लेकिन वर्तमान धर्मकी टीकासे यह स्पष्ट है कि निरालाजीने कोई ऐसी बात नहीं कही जो पहिले लोग न कह गये हों। टीकामें एक विशेषता अवश्य है कि निरालाजी ने पौराणिक गाथाओंकी वैदिक व्याख्या करनेकी कोशिश की है।

शून्यवाद और चमत्कारवादमें पूर्ण श्रद्धाके साथ साथ संदेहकी आग कभी मन्द नहीं पड़ी। निरालाजीका अभ्युदय काल हमारे देश में पूंजीवादका भी अभ्युदय काल रहा है। वे इस सत्यसे इन्कार न कर सकते थे कि यद्यपि संसारका ज्ञान भारतीय शास्त्रोंमें सुरक्षित था फिर भी नये युगमें उन्हीं प्रदेशोंने सबसे पहिले उन्नति की जहाँ पश्चिमी शिक्षाका पहले प्रचार हुआ था। एक साहित्यिकके नाते वे चाहते थे कि बंगालकी तरह उनका प्रदेश भी नये और महान् साहित्यकी सृष्टि करे। उन्होंने यह भी देखा कि भौतिक विज्ञानने मनुष्यको जो सुविधायें दी हैं, उनसे साहित्यका हित होता है। उन्होंने इस बातको 'काव्यमें रूप और अरूप' नामके निबन्धमें स्पष्ट स्वीकार किया है। उन्होंने लिखा, 'संसारकी भौतिक सभ्यतासे सब देशोंके गुथ जानेके कारण संसार भरके लोगोंको आत्मिक लाभ पहुँचा। फलस्वरूप कलामें देश-भावकी जो संकीर्णता थी, आदान प्रदानकी सहृदयताने उसे तोड़ दिया। कलाकी सृष्टि व्यापक विचारोंसे होने लगी और हर जातिकी उत्तमतासे प्रेम सम्बन्ध जोड़ कर लोग उससे अपनी जातीय कलाको प्रभावित करने लगे।' हम देख चुके हैं कि छाया-वादी कवियोंने रीतिकालीन साहित्यके बन्धनोंको तोड़नेका भरसक प्रयास किया। ये बन्धन सामन्तवादी समाजके बन्धनोंका ही सांस्कृतिक रूप थे। नया पूंजीवाद अपनी वैज्ञानिक प्रगतिके कारण एक हद तक सामन्त-शाहीके बन्धन भी ढीले कर रहा था, इसलिये यह लाजमी था कि रीतिकालका विरोधी नई भौतिक प्रगतिका समर्थक हो। लेकिन हिन्दु-स्तानका पूंजीवाद ब्रिटेनकी छत्रछायामें पला और बढ़ा। उसने साम-न्तवादको एक जबरदस्त धक्का जरूर दिया लेकिन उसे बिलकुल खत्म नहीं कर सका। यह उलझी हुई परिस्थिति साहित्यमें भी देखनेको मिलती है। एक ओर निरालाजी सृष्टिको अमैथुनी मानकर चमत्कारवादका समर्थन करते हैं तो दूसरी ओर देशकालके बन्धन तोड़नेके लिये वे भौतिक विकासका भी स्वागत करते हैं।

अपने लेखोंमें उन्होंने परिवर्तन और प्रसारके लिए आवाज़ बुलंद की। उन्होंने बताया कि युग-धर्मके तक़ाजेपर, पुरानी राहें अपना रूप बदलना चाहती हैं। इनके साथ ही साहित्य भी परिवर्तनके द्वारा ही जीवन पा सकता है। 'साहित्य यही काम करता हुआ अपनी शक्तिके परिचयसे जीवित कहा जाता है, अन्यथा मृत या पश्चात्पद।' वे मानते हैं कि पुरानी बातें किसी जमानेमे अच्छी लगती थीं और तबके लिए वे नई भी थी। लेकिन उनकी रक्षाके लिए आज भी लोग सर पटकते रहें तो साहित्य में सृष्टि नहीं हो सकती और वह साहित्य जीता हुआ भी मर जायगा। मध्यकालमे धर्मके नामपर स्वार्थी वर्गोंने अपना पैर जमाए रक्खा। आज तो मध्यकालके ठाकुरजी विज्ञानके प्रसारके आगे हतप्रभ होकर किसी तरह भी समाजको ऊँची नहीं उठा सकते। नए विज्ञानने मनुष्यको प्रसारकी भावना दी है। वह दुनिया भरके मनुष्योंसे मिलना चाहता है, उनसे अपना भाईचारा कायम करना चाहता है। धर्म इसमें बाधक होता है। विज्ञानके प्रसारसे धर्मकी सीमाओंकी तुलना करते हुए निरालाजी कहते हैं: 'हमारे ठाकुरजी तो मन्दिरके अहातेसे बाहर भी नहीं निकल पाते, न हमारे ज्ञानसे, न अपने कर्मों द्वारा।' उन्होंने स्पष्ट शब्दोंमें घोषित किया कि नये विज्ञान और नई संस्कृतिके संपर्कमें आनेसे ही बङ्गला साहित्य ने अभूत-पूर्व उन्नति की। रविबाबूके विराट् चित्रोंके उदाहरण देकर उन्होंने कहा: 'काव्यमें साहित्यके हृदयको दिगन्तव्याप्त करनेके लिए विराट् रूपोंकी प्रतिष्ठा करना अत्यन्त आवश्यक है!'

पन्तजीने 'पल्लव' की भूमिकामें ब्रजभाषापर आक्षेप इसी आधारपर किये थे कि उसमे नये कविके लिए यथेष्ट प्रसार नही है। हिन्दुस्तानमें नए पूँजीवादने, उद्योग-धन्धोंके प्रारम्भिक विकासमें विज्ञानके नए सम्पर्कने कैसी हलचल मचा दी इसका सबसे अच्छा निदर्शन 'पल्लव' की भूमिका है। नए कविकी प्रसार भावना इतनी प्रबल है कि वह उसमें पूर्वी तथा

पश्चिम गोलार्द्ध, वन पर्वत, ज्योति अन्धकार, उत्तरी ध्रुवसे दक्षिणी ध्रुव तक प्रकृतिका विभिन्न सौन्दर्य, उष्ण और शीत सभी देशोंके वनस्पति फल-फूल और पौधे, वहाँकी जल वायु, आचार व्यवहार,—यह सभी कुछ वह नए साहित्यमें चाहता है। ब्रजभाषाके पास वह साहित्य नहीं है न वे शब्द हैं जिनमें 'वात उत्पात, वन्य बाढ़, उल्का भूकम्प सब कुछ समा सके, बाँधा जा सके; जिसके पृष्ठोंपर मानव जातिकी सभ्यताका उत्थान पतन, वृद्धि विनाश, आवर्तन विवर्तन, नूतन पुरातन, सब कुछ चित्रित हो सके; जिसकी अलमारियोंमें दर्शन विज्ञान, इतिहास भूगोल, राजनीति समाजनीति, कला कौशल, कथा कहानी, काव्य नाटक, सब कुछ सजाया जासके।' इससे मालूम होता है कि इस नए युगने साहित्यके विकासके लिए कौनसा नया मार्ग प्रशस्त किया था। सामन्तवादने सदियोंसे साहित्यको अटूट जंजीरोंमें बाँध रक्खा था; उनको तोड़ कर पहली बार मुक्ति का साँस लेता हुआ हमारा साहित्य समस्त विश्वको ही अपनी क्रीड़ा भूमि बनाना चाहता था। वह बार बार विराट् विराटकी पुकार करता था और उसे पुराने चित्र संकुचित और क्षुद्र मालूम होते थे। उसने माँग की कि यदि रीतिकालीन बन्धनोंको न तोड़ा गया तो साहित्यकी गति रुद्ध हो जायगी और उससे समाज भी निष्प्राण होजायगा। 'गीतिका' की भूमिका में उन्होंने निर्गुण और सगुणवादी सभी पुराने सन्तोंके प्रतीकोंको अमान्य ठहराया। कबीरके गीतोंकी ओजपूर्ण भाषाके क़ायल हैं, फिर भी साहित्य संगीत और संस्कृतिकी दृष्टिसे उन्हें कबीरके गीत आदर्श गीत नहीं जान पड़ते। वह मानते हैं कि कबीरसे मीरा तक सभीके गीत जनताके प्राणों-की सम्पत्ति रहे हैं। इन्हींके आधारपर लोगोंने अपनी प्राचीन संस्कृतिकी रक्षा की है। लेकिन नए युगने कवियोंको एक नई दृष्टि दी है, और वे उसके अनुकूल प्रसारके नए गीत गाना चाहते हैं। 'कबीर निर्गुन ब्रह्मकी उपासनामें आधुनिकसे आधुनिकोंके मनोनुकूल होते हुए भी भाषा, साहित्य संस्कृतिमें जैसे अमार्जित हैं, वैसे ही सूर, तुलसी आदि भाषा संस्कार

रखते हुए भी कृष्ण और रामकी सगुण उपासनाके कारण आधुनिकोंकी रुचिके अनुकूल नहीं रहे।' इसका कारण एक नई सभ्यतासे सम्पर्क है। 'इसका प्रभाव हर तरह बुरा रहा, ऐसा कोई समझदार नहीं कह सकता।' मुसलमान कालमें भी विदेशी संस्कृतिका प्रभाव पड़ा, उसी प्रकार अंग्रेजों के आनेसे भी भारतीयताके रूपोंमें परिवर्तन हुआ। निरालाजीने कुछ विस्तारसे बताया कि रवीन्द्रनाथपर अँग्रेज़ी संगीतका कैसा प्रभाव पड़ा और उन्होंने उसे राग-रागिनियोंके साथ कैसे बाँधा।

'पन्तजी और पल्लव' नामकी आलोचनामें निरालाजीने इन्हीं पुराने कवियोंके समर्थनका बीड़ा उठाया। यद्यपि पन्तजीने गोस्वामी तुलसीदास सूर, मीरा आदिको बख्श दिया था, और बख्श ही नहीं दिया था, अलग से उनकी प्रशंसा भी की थी लेकिन निरालाजीने इन्हीं कवियोंको लेकर साहित्यके विराट् चित्र दिखाना शुरू किये और 'गीतिका' में आगे खुद क्या लिखनेवाले थे इसकी जरा भी चिन्ता न करते हुए उन्होंने सिद्ध कर दिया कि भारतीय विश्ववाद 'इस प्रकारका चेतनावाद है जिसमें अगणित सौर संसार अपने सृष्टि नियमोंके चक्रसे विवर्तित होते जारहे हैं।' पन्तजी गोलार्द्धोंकी बात कर रहे थे और यहाँ गोस्वामी तुलसीदास कोटि-कोटि ब्रह्माण्ड रोम छिद्रोंमें देख गए। इसलिए 'जो लोग यह समझते हैं कि भारतवर्षके पिछले दिनों लोगोंकी बुद्धि संकुचित होगई थी, और पन्त जीके शब्दोंमें यह कहनेका साहस कर बैठते हैं कि ब्रजभाषामें कुछ कवियों को छोड़कर प्रायः अन्यान्य और सब कवि एक सीमाके अन्दर ही तेलीके बैलकी तरह अंधचक्कर काटते चले गए हैं वे वास्तवमें ग़लती-करते हैं।' इसका तो यही मतलब हुआ कि ब्रजभाषा हमारे घरकी चीज़ है, हम गाली दें तो दें, तुम गाली देनेवाले कौन होते हो जी! विराट्की तलाश में दोनों थे और दोनों ही ब्रजभाषासे असन्तुष्ट भी थे बल्कि निरालाजी तावमें आकर सूर और तुलसी पर भी हाथ साफ़ करनेसे नहीं चूकते, वही

किन्हीं कारणोंसे छायावादकी भूमिपर टकरा गए। इसका कारण समझना कुछ बहुत कठिन नहीं है।

निरालाजी नए आन्दोलनके तीन प्रमुख सूत्रधारोंमेंसे थे। प्रसादजी-को निरालाजी अपना अग्रज और पन्तजीको अपना सहयोगी समझते थे। छायावादपर आक्षेप होनेपर वे पन्तजीकी रचनाओंसे ही उदाहरण देकर अपने पक्षका समर्थन करते थे। इसमें सन्देह नहीं कि पन्तजीकी रचनाओं को वे हृदयसे प्यार करते थे; न जाने कितनी कवितायें उन्होंने कण्ठस्थ कर रक्खी थीं जो मित्रोंको सुनाया करते थे। निरालाजीके मुँहपर कोई पन्तजीकी बुराई करके बच कर चला जाय यह नामुमकिन था। पन्तजीकी आलोचना करना वह एकमात्र अपना अधिकार समझते थे; दूसरोंका उँगली उठाना वह उनका दुस्साहस समझते थे। 'पल्लव' की भूमिकामें पन्तजीने मुक्त छन्दकी चर्चा की और कवित्त छन्दको हिन्दीके लिए अस्वा-भाविक बता कर यह सिद्ध करना चाहा कि निरालाजीने अपना मुक्त छन्द रवीन्द्रनाथकी "शाहजहाँ' आदि कविताओंके आधारपर निर्मित किया है। निरालाजीने यह तो सिद्ध किया ही कि कवित्त छंद हिंदीकी प्रकृतिके अनुकूल है और उनके मुक्त छन्दकी बुनियाद कविता ही है न कि रवीन्द्र नाथके छंद; लगे हाथ उन्होने पन्तजीकी पंक्तियाँ उद्धृत करके यह भी सिद्ध कर दिया कि पन्तजीने ही चोरीके मालसे अपनी दूकान सजाई है और भारतीय संस्कृतिका झंडा लेकर ब्रजभाषापर पन्तजीके आक्षेपोंका उत्तर देकर प्राचीनता प्रेमी पाठकोंको निहाल कर दिया।

पन्तजीका आक्षेप कितना भ्रामक था उसका उत्तर सदियोंसे चली आती हुई कवित्त छंदकी लोकप्रियता है। इसके अलावा सम्मेलनों और सभाओं में अपने मुक्त छंदका पाठ करके निरालाजीने यह दिखा दिया था कि उसका रंग जम जाता है। फिर पन्तजीने उसका आधार रवीन्द्रनाथके तुकान्त छंदोंको बताया; गिरीशबाबूके अतुकांत छंदका उल्लेख करते तो बात भी

थी। निरालाजीने उनके प्रभावको स्वीकार भी किया है। अपने पक्षके समर्थनमें निरालाजी कवित्तकी स्वाभाविकता और मुक्त छन्दके प्रभावशाली प्रवाहका समर्थन करते, यह बिलकुल न्यायकी बात थी। सारी चीज़ साफ़ तौरसे न रखनेसे ग़लतफ़हमी फैलती और नई कविताका अपकार होता। लेकिन बात इतनी ही नहीं थी।

निरालाजीने लिखा : 'मैं जानता हूँ, एक मार्जित सुहृदपर मैंने तलवार चलाई है।' उनके दर्दसे जाहिर है कि तलवार उन्होंने तभी उठाई जब दिलको बहुत बड़ी ठेस लगी। उन्हें यह चीज़ अखरी कि मित्र होते हुए भी पंतजीने उनसे बिना सलाह किये ही उनपर आक्षेप कर दिया और आक्षेप भी किया उस मुक्त छंदपर जिसको लेकर निरालाने जीवन-मरणकी लड़ाई लड़ी थी। आक्षेपका आधार भी यह कि उन्होंने बंगलासे नकल की है। वही आक्षेप जो जगन्नाथ प्रसाद चतुर्वेदीसे लेकर पण्डित रामदास गौड़ तक नक्काल नक्काल चिल्ला कर किया करते थे। निरालाजीने लिखा कि 'पल्लवमें मेरी कवितापर कुछ लिखनेसे पहले उचित था कि पंतजी मेरी भी सलाह ले लेते, जब कि वह मेरे मित्र थे, और इस सलाहसे उनके व्यक्तित्वको किसी तरह नीचा देखना पड़ता, यह तो मैं अब तक भी सोच कर नहीं समझ सका।' उन्होंने यह भी बताया कि लोग सब तरहकी कमज़ोरियाँ बरदाश्त कर लेते हैं लेकिन अक़्लके मामलेमें कोई भी अपनेको घट कर नहीं समझता। पंतजीको कमज़ोर साबित करनेमें अपराध जरूर हुआ है लेकिन 'उनके अपराधकी गुरुताको मैं सिर्फ इसलिये नहीं सहन कर सका कि प्रतिभाके युद्धमें उन्होंने बेक़सूर निरालाको मारा है, और अपने सम्बन्धमें सब कुछ पी गये। यह सब मुझे निहायत असंयत अन्यायके रूपमें दिखलाई पड़ा।' एक बार मित्रके कसूरवार होनेपर बेकसूर निराला ने भी वैसे ही असंयत ढंगसे उनपर आक्षेप करना शुरू किया। यद्यपि लेखके अन्तमें उन्होंने पंतजीके कौशलकी तारीफ की, तो भी लेख पढ़कर

यही मालूम होता है कि भाषा भाव और अलंकारोंकी भूमिपर ऐसा नौसिखिया कवि शायद ही कभी हिन्दीमें हुआ हो। उन्होंने साबित किया कि ब्रजभाषामें जो विश्ववाद है उसके सामने आधुनिक विश्ववाद झख मारता है। इसी प्रकार भारतीय ध्वनि-शास्त्र इतना पुष्ट है कि पंतजीकी ध्वनि सम्बन्धी विवेचना बच्चोंका खिलवाड़ मात्र है। पंतजीने लिखा था कि अँग्रेजीके ' touch ' में जो छूनेकी कोमलता है वह 'स्पर्श' में नहीं मिलती। निरालाजीने उत्तर दिया कि ' touch तो बाह्य स्पर्श होता है और आन्तरिक स्पर्श तो भारतीय शब्दसे होता है। स्पर्श शब्दमें उसकी धातु 'स्पृश' देखिये। स दाँतोंको स्पर्श करता है, प होठोंको और फिर 'ऋ' द्वारा अन्तर्मुखी हो जाता है। 'श' तालुको स्पर्श करता हुआ अन्तिम उच्चारण स्थल तक पहुँच जाता है। भारतीय विचार अन्तरात्मा से सम्बन्ध रखने वाला होता है, इसलिये 'स्पर्श' होठोंसे बाहर नहीं जा सका, जैसे सब क्रिया अपने ही भीतर हुई और उसका फल भी अपने ही भीतर मिल गया।' यद्यपि 'मेरे गीत और कलामें' निरालाजीने पन्तजी पर यह आक्षेप किया कि वे हिन्दीके स्वाभाविक उच्चारण को छोड़ कर संस्कृतके तत्सम उच्चारणकी ओर जाते हैं परन्तु जिस 'परस' को गोस्वामी तुलसीदासने 'परसत पानि' में अमर कर दिया था, उसीके लिये यहाँ कहते हैं : 'परसमें छूनेकी कोमलता अधिक विद्यमान है, यह सिर्फ ख़याल है।'

पन्तजीकी अनेक पंक्तियाँ उद्धृत करके निरालाजीने यह दिखानेका प्रयत्न किया है कि उन्होंने भाषा और भावके लिए बङ्गलासे बहुत-सी चीजें उधार ली हैं। सम्भव है पन्तजीने ये टुकड़े वहींसे लिए हों, लेकिन यह भी सच है कि इस तरहके और सैकड़ों टुकडे भारत ही नहीं विदेशके भी रोमांटिक कवियोंसे लिये जा सकते हैं और उनमें ऐसा ही साम्य दिखाई देगा। भाव-भूमि एक होनेपर इस तरहके साम्यमें कोई

आश्चर्यकी बात नहीं। 'गंध मुग्ध हो अंध समीरण' में वह 'उर्वशी' के मदिर गंध अंध वायु आदिका अनुकरण देखते हैं। इस तरहके आवर्त रविबाबूके पहलेके भी कवियोंमें मिलते हैं और निरालाजीमें तो हैं ही। कहीं-कहीं तो निरालाजीने एक ही शब्दको पकड़ कर भी साम्य दिखानेका प्रयत्न किया है। जैसे पन्तजीकी सवा लाइन उद्धृतकी—

'अतलके
बतलातीं जो भेद अपार!'

इसका उद्गम रवीन्द्रनाथकी यह पंक्ति बताई गई है :

'अतल रहस्य जेनो चाय बोलियारे।'

निरालाजीकी 'वनवेला' अतलकी सुरभिवास सिरपर लेकर उठती है। केवल अतल शब्द आनेसे पन्तजी-की चोरी नहीं सिद्ध होती। इसी प्रकारके अन्य प्रयोग भी हैं।

निरालाजीने भारतीय दर्शनोंका भी जहाँ तहाँ हवाला दिया है और उसी सत्यको प्रतिष्ठित किया है जो त्रिकाल अक्षय और अमर है। आजकलकी विश्व मैत्रीकी भावनाको कल्पना-कलुषित समझते हैं। दार्शनिक सत्यको वह जड़त्वके परे, वाणी और मनकी पहुँचके बाहर समझते हैं। इस ब्रह्मकी विकास-विरोधी व्याख्यासे निरालाजीके वे चुट-कुले ज़्यादा सजीव हैं जिनमें उन्होंने सरस्वतीके सुकवि किंकर महाशय द्वारा छायावादी कवियोंकी लाङ्गूलोंमें आग लगा देनेकी बात लिखी है। अपने सम्बन्धमें उन्होंने और भी जो बातें लिखी हैं, विशेषकर- पहलेके विरोध और समर्थनकी बातें उनका ऐतिहासिक महत्व है। कवित्त छन्द को भारतीय प्रकृतिके अनुकूल सिद्ध करनेके लिए उन्होंने साहित्य और संगीत दोनोंसे तर्क दिये हैं। अपने पुरुषत्वका आरोप उन्होंने मुक्त छन्दमें भी किया है। उसे मात्रिक छन्दोंकी तरह स्वर प्रधान न होकर व्यञ्जन-

प्रधान बतलाया है । और 'वह कविताकी स्त्री सुकुमारता नहीं, कवित्वका पुरुष गर्व है ।' छंदोंकी तुलना करते हुए कवियोंके व्यक्तित्वका अन्तर भी उनके सामने आ गया । वह यह भूल गए कि 'जुहीकी कली' भी मुक्त छंदमें ही लिखी गई थी ।

भाषा विज्ञान और दर्शनके बारेमें निरालाजीने जिस दृष्टिकोणको यहाँ भारतीय कह कर उपस्थित किया है, आगे चल कर उसके विपरीत भी उन्हे बहुत-सी बातें करनी पड़ीं । पहले उन्होंने वर्ण भेदको समाजकी आदर्श व्यवस्था कहा था लेकिन वर्तमान हिन्दू समाजमें उनके विचारसे उच्च वर्णवालोंका उन्माद द्वापरसे ही बढ़ता रहा है । ब्राह्मणोंमें तीव्र स्पर्द्धा जाग्रत हुई । भगवान् बुद्धने इनके शस्त्र-शास्त्र उड़ा दिये । वैदिक सभ्यता ही न रही । उन्होंने अपनी तपस्यासे प्राप्त ज्ञानकी ज्योति फैलाई । इसी सिलसिलेमें निरालाजी उस समयकी प्रचलित भाषाओंका भी ज़िक्र करते हैं । 'स्पर्श' की पूर्णताको भूल जाते हैं । 'शिक्षाका माध्यम रहा उसी समय की प्रचलित भाषा । साधारण जनोंको यह बात बहुत पसन्द आई । कुछ कालके लिये फिर भारतमें सुख-शान्तिका साम्राज्य हुआ । इसका कारण एक नयी संकृतिका निर्माण था जिसमें उच्च वर्गोंके बदले जन-साधारणका हाथ था । लेकिन इसके बाद ही ब्राह्मणोंने फिर सिर उठाया और शङ्करने बौद्धोंको परास्त किया । निरालाजीके शब्दोंमें ब्राह्मण आस्तिक थे परन्तु वे हृदयहीन थे । बुद्धने अधिकारियोंका भेद मिटाया था लेकिन शङ्करके समय फिर अधिकार भेद खड़ा हो गया था । शूद्रोंके प्रति उन्होंने कठोर अनुशासन बनाये । उनके बाद रामानुज आदि सन्तोंने हृदय धर्मको स्थापित किया । अनेक देवी-देवताओंकी उपासनाके साथ भारतवासियोंका पतन होता गया । द्विजाति भी अपनी निरक्षरताको दूर करनेके लिये गङ्गामें डुबकी लगाना ही काफी समझते रहे । दूसरे मनुष्यको मनुष्य न समझना अबतक फ़ीसदी अट्ठानवे लोगोंकी धारणा बनी हुई है । दूसरी जातियोंसे

नफ़रत करके भारतवर्षका पतन होता जाता है । निरालाजी मानों अपने ही ब्रह्मवादको चुनौती देकर कहते हैं: 'रहते संसारमें थे; पर उससे लापरवाह रह कर ही जीना चाहते थे ।' और वर्णाश्रम धर्मपर भी इससे अच्छी और टीका क्या होगी कि शूद्र शक्ति दिन-पर-दिन पीड़ित होती गई और वह हिन्दू समाजके पतनका कारण हुई । निरालाजीने साहस पूर्वक स्वीकार किया है कि जो लोग हिन्दू अङ्गसे छूट कर मुसलमान होगये, उनमें अधिकांश पीड़ित होनेके कारण ही हुए ।' उच्च वर्गोंने अपने उत्पीड़नका ज़िक्र न करके इस्लामकी तलवारकी कहानीका प्रचार किया । नये विज्ञान और उद्योग धन्दोंके विकाससे जाति प्रथामें घोर परिवर्तन हुआ । चिरंतन सत्यके ठेकेदारोंकी सन्तान कलकत्तेमें जमादारी और बम्बईमें भय्यागीरी करने लगे । उन्होंने विश्वासके साथ कहा है, 'शूद्र शक्तियोंसे यथार्थ भारतीयताकी किरणें फूटेंगी । वे ही भविष्यके ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य हैं और ब्राह्मण क्षत्रिय, आदि दस जातियाँ शूद्र ।......भारत तभी तक पराधीन है जब तक वे नहीं जागते ।'

आजकी जाति प्रथाके बारेमें उन्होंने लिखा है कि आठ सौ वर्षोंके शासनके बाद भी ब्राह्मण और क्षत्रिय बचे हैं यह समझना भूल है । दासतामें न ब्राह्मणत्व रहता है न क्षत्रियत्व । वे असवर्ण विवाहका स्वागत करते हैं । आजके वैषम्यसे इसी प्रकार साम्यका जन्म होगा ।

'वर्णाश्रम धर्मकी वर्तमान स्थिति' में शङ्कराचार्यका समर्थन करनेपर भी वह इसी नतीजेपर पहुँचे हैं कि नये भारतमें यहाँकी दलित जातियों का अभ्युत्थान होगा । उन्होंने भविष्यवाणी की है, 'क्रमशः यही अंत्यज और शूद्र, यज्ञकुण्डसे निकले हुए अदम्य क्षत्रियोंकी तरह अपनी चिरकालकी प्रसुप्त प्रतिभाकी नवीन स्फूर्तिसे देशमें एक अलौकिक जीवनका सञ्चार करेंगे । इन्हींकी अजेय शक्ति भविष्यमें भारतको स्वतन्त्र करेगी ।' इसी निरालाने आगे चल कर 'कुल्ली भाट' और 'चतुरी चमार' में

अलौकिक सहानुभूतिसे दलित जातियोंके चित्र दिये।

'मेरे गीत और कला' में अपने गीतोंकी व्याख्याके साथ उन्होंने अपने प्रिय कविको ही नहीं, गोस्वामी तुलसीदास आदिको भी स्मरण किया है। आरम्भमें ही कला कलाके लियेकी हाँकको गला खुश्काने वाली गलागलासे मिलाकर उन्होंने इस बातको समाप्त कर दिया। फिर कविता-कामिनीका सौंदर्य वर्णन करते हुए वे अपना उद्देश्य प्रकट करते हैं कि साडी देखने वालोंकी साड़ी पहिनने वालीसे भी चार आँखें हो जॉय। श्रीमती महादेवी वर्माके साथ छायावादके चार चरण पूरे करके उन्होंने उसे चौपाया बनाया है और दुमकी कसर पण्डित बनारसीदास चतुर्वेदी ने पूरी करदी। निरालाजीको शिकायत तो यह है कि चौबेजी 'साबित कर रहे हैं कि काव्यके चतुष्पद तत्वोंमें उनकी पूँछका ही महत्व सबसे ज़्यादा है।'

यहाँ प्राकृत प्रेम ऐसा बढ़ा कि बैसवाड़ीके आगे संस्कृत शब्दावलीको तिलांजलि दे दी। बङ्गाल मेरी मातृभूमि है यह भूल कर अपनी ग्रामीण अवधीके लिये लिखा है, 'मेरी बैसवाड़ी माता पिताकी दी वाग्विभूति, जिससे सभी रसोंके स्रोत मेरे जीवनमें फूट कर निकले हैं, साहित्यिकोंमें प्रसिद्ध है।' यानी 'पन्तजी और पल्लव' में संस्कृत शब्दावलीके आधार पर पन्तजीको परास्त किया था और यहाँ बैसवाड़ीकी भूमिपर। शङ्करके समयमें जिन लोगोंने संस्कृतका प्रचार किया उससे उन्होंने केवल अपना मत प्रतिष्ठित किया, 'जातिकी जीवनी शक्तिका वर्द्धन नहीं—उस समय की भाषाका उद्धार नहीं।' निर्जीव भाषाके लिये निरालाजीने मुक्त छन्दकी मशीनगन दी जिससे 'जहाँ धड़ा धड़ मुक्त छन्दके गोले निकलने शुरू हुए कि भाइयोंकी समझमें आगया कि हाँ, कुछ पढ़ा जारहा है।'

सूत्र रूपमें पन्तजी और अन्य छायावादियोंकी शब्दावलीको निराला-जीने 'शणवल' नाम दिया है। हिन्दीकी प्रकृति 'श' को 'स', 'ण' को

'न', 'व' को 'ब' कहनेकी है। 'ल' को तो लोग 'ल' ही कहते हैं लेकिन 'शणव' के साथ मिलकर उसमें क्लीवता आजाती है। यहाँपर निराला जी संस्कृत उच्चारणके विपरीत व्रजभाषा और ग्रामभाषाओंकी प्रकृतिका समर्थन कर रहे थे। छायावादी कवियोंने जनसाधारणकी भाषाकी उपेक्षा करके काल्पनिक सौंदर्यके लिये एक असाधारण शब्दावली भी गढ़ली थी। निरालाजीने यह लेख सन् '३५ में लिखा था और उसके बाद उनमें क्रमशः यह प्रवृत्ति ज़ोर पकड़ती गई है कि गद्यमें ही नहीं पद्यमें भी सरल मुहावरेदार भाषाका प्रयोग करें। छायावादी चतुष्पदके स्वयम् एक स्तम्भ होनेके कारण वे उसकी कमज़ोर नसको पहचानते थे। इस-लिये उनका वार भरपूर बैठा। लेकिन पन्तजीपर ही नहीं, उनकी अपनी रचनाओंपर भी है। 'विजन वन वल्लरी' में 'व' ही बोलता है और यह लेख लिखनेके कुछ ही दिन पहले 'तुलसीदास' का आरम्भ 'शत शत अब्दोका सध्याकाल' से कर चुके थे। बातचीतमें वह कहते थे कि यह शपाशप कालिदासके प्रभावके कारण होगई है।

गीतोंकी व्याख्या करते हुए उन्होंने भावोंके तारतम्य और उनके सम्बद्ध विकासपर जोर दिया है। छायावादी कवियोंपर असम्बद्धताका दोष लगाया जाता है, उसका दूसरा पहलू इस लेखमें पेश किया गया है।

छायावादका सम्बन्ध विरह और अनन्तसे जोड़ा गया है। इस संबंध को लेकर न जाने कितने व्यंग्य लेखक और कविताओंकी पैरोडी लिखी गई हैं। अनन्तकी ओर दौड़ने और अज्ञात प्रेमीके लिए आहे भरनेसे हिंदीके साधारण पाठकोंको कभी प्रेम नहीं रहा। लेकिन छायावादके इस कमज़ोर पहलूपर भी सबसे पहले निरालाजीने ही वार किया। 'कलाके विरहमें जोशी बंधु' नामके व्यंग्य-पूर्ण लेखमें उन्होंने अनन्त और विरहकी वह छीछालेदर की है कि उससे बाजी मारना नामुमकिन है। आरम्भमें ही

हिंदीके आचार्योंको स्मरण किया है जिन्होंने अपनी नाक कटाकर दूसरो का सगुन बिगाड़नेकी शिक्षा दी थी। विरोध बढ़नेपर कविवरने सोचा कि किसीका शिकार करना चाहिये। शिकारके नामसे शेरकी याद आई लेकिन उन्हे याद आया कि विधवासे शादी करना शेरके शिकारसे भी बढ़कर है।

'यारो शेरे बबर से न डरना कभी
पर विधवासे शादी न करना कभी।'

इसलिए साहित्यकी विधवाकी तलाश करने लगे और जोशी बंधुओंके लेख तक पहुँचे। विश्ववादके नामपर हृदयकी संकीर्णता दूर की और जो भावोंमें विधवा हो उसीको विधवा मान कर लेख शुरू किया। इसके लिए उन्हें प्रमाण भी जोशी बंधुओंके लेखके आरम्भमें ही मिल गया। उन्होंने रवीन्द्रनाथकी पंक्तियाँ उद्धृत की थीं—

'आमार माझारे जे आछे से गो
कोनो विरहिणी नारी।'

इसी तरह जोशी बन्धुओंके अन्दर भी विरहिणी विधवाकी मूर्ति प्रतिष्ठित होगई और निरालाजीने जोशी बंधुओ ही नहीं, विरहवादके मूलप्रचारक विश्वकविपर भी आक्रमण शुरू कर दिया।

सृष्टि और ज्ञानके संबंधमें निरालाजीने वही पुरानी बातें कही हैं लेकिन कला और समाजके घनिष्ठ संबंधपर वह जोर देते हैं। सामाजिक हिताहितकी चिंता न करके मनमाना साहित्य लिखना वैसा ही है जैसा महमूदमियाँका अपने बकरेको पूँछकी तरफसे जिबह करना। 'इसी तरह जबान हर एककी अपनी है, चाहे वह विषयका वर्णन सिरेकी तरफसे करे, चाहे पूँछकी तरफसे।'

यह कहना कि सृष्टिके रोम-रोममें विरहका भाव व्याप्त था, साँपका

विष झाड़नेका मंत्र पढ़ना है। निरालाजीने पैरोडी अस्त्रका प्रयोग करते हुए लिखा है—

' अनमिल आखर अर्थ न जाकू ।
जोशी युग कृत प्रगट प्रतापू ॥ '

जोशी बंधुओंने लिखा कि समस्त शून्य मडल नारीत्वके भावसे भरा हुआ है। इसपर निरालाजींने गदाधरके गद्यकाव्यको स्मरण किया है। गदाधर लिख रहे थे : 'हे सखि, मैं जो मर रहा हूँ, यह सब तुम्हारी ही करुणा है। मेरे जीवनकी हरी हरी डालियाँ...' इतना ही लिख पाये थे कि कविवरने उनसे काग़ज़ छीन लिया और पूछा, तुम्हारे मरनेसे सखी की करुणाका क्या संबंध ? उत्तर मिला, कुछ नहीं। अनन्तमें विरहको व्याप्त करनेसे ऐसे ही साहित्यकी सृष्टि होती है। सृष्टिके केन्द्र स्थित अनंत व्यापी विरहकी अनुभूति आदि निरर्थक शब्दावलीकी ओर इंगित करके निरालाजी कहते हैं, 'कैसी अद्भुत शब्द मरीचिका है कि भावका प्यासा भटकता ही मर जाय। और सत्य कितना उज्ज्वल ? दीपककी तरह अपने ही नीचे अंधकार। धन्य है, धन्य है। जिस सृष्टिके केन्द्रमें ब्रह्म है, आनंद है, सत्य है, ज्ञान है वहाँ अनन्त व्यापी विरह, अनन्त वियोग, अनन्त अज्ञान, अनन्त दुःख ! क्या बात, क्या कहने !'

जोशी बधुओंने गोस्वामी तुलसीदासका यों उल्लेख किया था कि विरहवादी विश्वकविके सामने वे हेठे लगें। निरालाजीने तुलसीदासके जीवनकी कठोर तपस्या, निश्छल सत्यपरतासे अर्थोपार्जनसे निश्चिन्त होकर ब्रह्मवादी कविता करनेवाले विश्वकविके जीवनकी तुलना की। लेख काफ़ी लम्बा है लेकिन अन्तमें निरालाजीको यह अफ़सोस रह ही गया कि साहित्यिकता और विरहके बारेमें वे एक पंक्ति भी न लिख पाये। कटूक्तियो के लिये क्षमा माँगते हुए लिख दिया है कि 'अज्ञानका इतना बड़ा ज्ञानाडम्बर मेरी प्रसन्न-प्रकृतिको असह्य होरहा था।' यह लेख उन्होंने सन् '२८

में लिखा था।

सन् '२६ से '३४ तकका समय निरालाजीके जीवनमें संक्रमणका युग कहा जा सकता है। वह अब भी रोमांटिक और छायावादी ढंगकी रचनाएँ कर रहे थे लेकिन पुराने आदर्शोंमें उनकी वह श्रद्धा न रह गई थी। वे अब भी सोचते थे कि वर्ण-व्यवस्था सही है, शङ्कराचार्यने जिस ब्राह्मणत्व का आदर्श प्रतिष्ठित किया था, वह श्रेयस्कर है लेकिन वे यह देख रहे थे कि इस व्यवस्थाके कारण समाजका एक बहुत बड़ा भाग दासताके बंधनों में पड़ा हुआ न स्वयं उन्नति कर सकता था और न समाजको ही आगे बढ़नेका अवसर देता था। वे देख रहे थे कि रीतिकालीन रूढ़ियाँ साहित्य के विकासको रोके हुए थीं; इन्हे तोड़कर अन्य देशोंके भावोंसे आदान-प्रदान करनेकी उन्होंने माँग की। उन्होंने अपनी कवितामें नये भावोंके साथ नए रूप भी चलाये और अपने प्रिय मित्रों तक का आक्षेप होनेपर वे भरपूर उत्तर देनेसे कभी नहीं चूके। इतिहासके प्रति उनके दृष्टिकोणमें एक निश्चित परिवर्तन हुआ। इस्लामके प्रचारमें उन्होंने हिंदू समाज व्यवस्था के आंतरिक उत्पीड़नका पता लगाया। इसका प्रभाव उनके नये साहित्य पर भी पड़ा। समाजमें वे पहलेसे ही विद्रोही थे लेकिन यह विद्रोह अब उन्हे समाजके निम्न स्तरोंकी ओर खींच लाया। इसी प्रवृत्तिका परिणाम 'देवी' और 'चतुरी चमार' नामके युगप्रवर्तक रेखा-चित्र हैं। इसके साथ भाषा के प्रति भी उनके विचार बदले। उन्होंने देखा कि जब जनताकी भाषा पाली या प्राकृत थी तब यहाँका पंडितवर्ग संस्कृत चलानेका प्रयास कर रहा था। इससे जातिको नया जीवन नहीं मिला वरन् उसकी क्षति ही हुई। नए सांस्कृतिक उत्थानके लिए भाषा और भाव दोनोंमें ही परिवर्तन होना आवश्यक था। लेकिन यह परिवर्तन अकस्मात् नहीं होगया। छायावाद से जो मोह था, उससे संघर्ष करना पड़ा और इस संघर्षकी छाया उनकी नई कविताओंपर पड़ी। 'तुलसीदास' और 'रामकी शक्तिपूजा' में छाया-वादकी कलाको चरम शिखरपर पहुँचकर मानो उन्होंने विराम किया।

८

# तुलसीदास और रामकी शक्ति-पूजा

'तुलसीदास' में निरालाजीने इतिहासपर नई दृष्टि डाली है। मध्य-कालमें समाजका जो पतन हुआ और पतनमें शूद्रोंपर जो अत्याचार हुए वह इस कथाकी पृष्ठभूमि है। मूलचित्र गोस्वामी तुलसीदासके अंतर्द्वंद का है। वे अपनी साधनासे समाजको मुक्त करना चाहते हैं लेकिन मनकी दुर्बल वासना इसमें बाधक होती है। अन्तमें गृह त्यागनेपर उन्हें नारीका तेजोमय रूप दिखाई देता है और बाधक होनेके बदले वह उनके जीवन की महान् प्रेरणा बन जाती है। निरालाजीकी रचनाओंमें यह एक अत्यन्त सुगठित कविता है और इतनी लम्बी कविता उन्होंने पहली बार लिखी थी। छन्द भी ऐसा चुना है कि पढ़नेपर तरङ्गोंके-से भङ्ग पाठकको आगे बहाते चलते हैं। दो पंक्तियाँ छोटी और तीसरी बड़ी मिलकर आधा बन्द बनाती हैं। इसीको दोहरानेसे एक पूरा बन्द बनता है। मुक्त छंदके अलावा छंद-बद्ध कवितामें निरालाजी ऐसा ओज-गुण पहले न ला सके थे। उनकी कलामें यह एक नया विकास था। चित्र सौंदर्यमें यह कविता अनूठी है। इतिहास और मनोविज्ञान, दोनोंसे ही भाव लेकर उन्हें सुरंग मूर्त रूप दिया गया है।

आरम्भमें शताब्दियोंके सांध्यकालका चित्रण किया गया है। बादलोंकी तरह भवें टेढ़ी किये यह साध्यकाल भारतके आकाशपर छाया हुआ है। पंजाब, कोशल, बिहार, धीरे-धीरे सभी प्रान्त इस कालिमाके नीचे आ गए। मुग़लों और पठानोंके आक्रमणकी मूसलाधार वृष्टिसे

उपमा सांध्यकालकी पृष्ठभूमिमें बड़ी सार्थक बैठती है। बादलोंसे वज्र टूट कर गिरता है और नीचे जल-प्रवाहका प्रखर वेग असह्य है। बुन्देल-खंड, कालिंजर आदिका पूर्व गौरव नष्ट हो गया है। वीर बन्दी बने हुए हैं और किंपुरुष आनन्द मना रहे हैं। जो सच्चे राजपूत थे वे स्वर्ग गए; जो रह गए हैं वे नृपवंश सूत बन्दी गण हैं। इनका कार्य आक्रमणकारियों की कीर्ति-गान ही रह गया है। जातीय जीवनकी नदियाँ एक नई संस्कृति के सागरकी ओर बह चलती हैं।

पहली मूसलाधार वृष्टिके बाद धरतीपर शांति छा गई है। बादलोंके बरस जानेसे आकाश धुल गया है। हवा सबको स्नेह सुखद स्पर्श देने लगी। चन्द्रमा अपनी शीतल किरणोंसे पृथ्वीका चुंबन करने लगा। समय सुन्दर छन्दोंमें बँधा हुआ लघुगति और नियंत्रित पदोंसे चलने लगा। संस्कृतिका सूर्य डूबनेपर सुन्दरियाँ अपने कर-कुमुदोंसे समयकी गतिपर ताल देने लगीं। बिरला ही कोई ऐसा होगा जो हाथ मल रहा हो। विलासकी धारामें अशक्त होकर देश बह चला। नदीका जल छल-छल शब्द करके लोगोंको सावधान करता था लेकिन वे किनारेके पाषाण की तरह मंत्रमुग्ध होकर कल-कल शब्द ही सुन रहे थे।

इसी समय राजापुरमें सुन्दर प्रतिभा और पुष्ट शरीर वाले युवक तुलसीदास काव्य शास्त्रका अध्ययन कर जीवनमें प्रवेश कर रहे थे। एक दिन मित्रोंके साथ वह चित्रकूट गये और वहाँ मनमें कुछ नए ही भाव पैदा हुए। जैसा उषाको टेढ़ा कुहरेका जाल घेरे हो, उसी तरह प्रकृति भी एक ऐसी भाषामें बातें कर रही थी जो पूरी तरह समझमें न आती थी। तुलसीदासको अपने मनमें संस्कारोंका निःशब्द सागर दिखाई देता है जिसके उस पार सत्यकी अस्फुट छवि दीख रही है। प्रकृति कहती है कि सूर्यका प्रचण्ड ताप उसे जला रहा है। ऋतुये आती हैं और अपना प्रभाव छोड़कर चली जाती हैं; उन्हे उसके दुख-सुखसे ऐसे

ही वास्ता नहीं है जैसे पेट भरनेवाले लोग देशमे आते जाते रहते हैं और अपने स्वार्थके आगे उन्हे प्रजाके कष्टोंका ध्यान नहीं रहता। जातीय संस्कारोंकी पृथ्वीपर असुर चल रहे हैं। कविको चाहिए कि वह त्याग, साधना और मुक्तिके गीत गाये। जैसे रामने अपने स्पर्शसे अहल्याका उद्धार किया था वैसे ही तुलसीदासको अपनी साधनासे जड़ भारतका उद्धार करना है। उस चेतनाके स्पर्शसे ही पाषाण खण्ड हार बनते हैं नहीं तो प्रकृतिमें झरने, झाड़ी, नदी, कगार, पशु-पक्षियोंके विहार को छोड़कर और कुछ नहीं हैं। देशमें ऐसा युग आया है जब कामदेवके बाणसे केशर झरती हुई पृथ्वी और आकाशको रंगे हुए है। प्रत्येक मानसपर उसीकी छाया है। इसलिए छविकी मूर्ति दिखाई नहीं देती। लोग भ्रमवश सुप्तिको ही जागरण समझ बैठे हैं।

प्रकृतिकी वाणी सुनकर तुलसीका मन विहंग आकाशमें उड़ चलता है। अपनी उड़ानमें वह रंग रंगकी तरंगे पार करता है। ये सब सामाजिक और व्यक्तिगत संस्कार हैं। इन्हे पार करनेपर उन्हें भारतकी वास्तविक दशा दिखाई देती है। जैसे सूर्यको राहुने ग्रस लिया हो और उसकी आभा मंद पड़ जाय, उसी तरह कुसंस्कारोंकी छायामें देश-काल बँधा हुआ है। देशमें छोटे छोटे सम्प्रदाय, मत-मतांतर परस्पर संघर्षमें लगे हैं। वर्ण-व्यवस्था विशृङ्खल हो गई है। क्षत्रिय रक्षा नहीं कर सकते, ब्राह्मण चाटुकार होगये हैं। शूद्र वर्ण-व्यवस्थाके चरण बनकर दूसरे वर्णोंको ऊँचा उठाये थे। इसके बदलेमें उन्हे केवल अपमान मिलता है।

'चलते-फिरते पर निस्सहाय
वे दीन क्षीण कङ्काल काय
आशा केवल जीवनोपाय उर-उरमें;
रणके अश्वोंसे शस्य सकल
दलमल जाते ज्यों, दलके दल

शूद्रगण क्षुद्र जीवन संबल, पुर पुर में।
वे शेष श्वास, पशु, मूक भाष,
पाते प्रहार अब हताश्वास;
सोचते कभी, आजन्म ग्रास द्विज गण के
होना ही उनका धर्म परम,
वे वर्णाधम, रे द्विज उत्तम,
वे चरण, चरण बस, वर्णाश्रम रक्षण के।'

इन शूद्रोंपर वर्ण-व्यवस्थाके चरण, उच्च वर्गोंके अत्याचारके ही कारण थे। देशका सांस्कृतिक पतन हुआ और भारतके नभोमण्डलमें दासताका अन्धकार छा गया। तुलसीदासने समझ लिया कि इस अंधकारको पार किये बिना सत्यके दर्शन नहीं हो सकते और न जीवनमें नया प्रवाह आ सकता है। इसलिए विरोधसे द्वन्द्व समर करनेके लिए वे तैयार होते हैं।

कविकी चेतनाकी ऊर्मियाँ भारतका अन्धकार दूर करनेके लिए उमड़ कर कविके मनोद्वारोंसे टकराईं। लेकिन इसी समय उस छायाके ऊपर तारिका-सी चमकती हुई रत्नावली दिखाई दी। तुलसीदास क्षण-भर उसका सौंदर्य देखते रह जाते हैं; फिर वह अदृश्य हो जाती है और मन धीरे-धीरे नीचे उतरने लगता है। रत्नावलीकी छविमें रंगी हुई प्रकृति अब सुन्दर दिखाई पड़ती है। मित्रोंके साथ पञ्चतीर्थ होते हुए पयस्विनीमें स्नान करते हैं और इसी तरह कुछ दिन घूमनेके बाद वह घर लौट आते हैं।

तुलसीदासको अब सारा संसार अबलामय दिखाई देता है। नीला आकाश उसका अलकजाल है; चन्द्रमा मुख, कलंक भौंहे और उसका प्रकाश प्रेमकी तरह कविको ठगे हुए है। तुलसीदासका मन चकोर उसी चन्द्र-छविको देखता रहता है। यहाँ पर 'मुकुलकी बीबी' में निरालाजीके

वे वाक्य याद आते हैं जिनमें उन्होंने संसारको अबलामय देखनेकी बात कही है, 'घोर सुषुप्तिके समयको छोड़कर बाकी स्वप्न और जागृतिके समस्त दण्ड ब्रह्माण्डको अबलामय देखता था।' तुलसीदास भी नयनों की मुग्ध दृष्टिमें बँधे हुए उस अर्थको न जान पाये जो पलकोंके उस पार छिपा था। सौंदर्यमें बँधे हुए चन्द्र, सूर्य, तारे, ग्रह–उपग्रह, एक दूसरेके पीछे चलते दिखाई देते हैं। सौन्दर्य बन्धन भले हो लेकिन इस बन्धनके बिना प्रगति असम्भव है। फूल विकास-पथकी बाधाओंको पार करके दिनका मुँह देखता है। गन्धवाला फूल जड़ होनेपर भी अपने गुणके कारण पृथ्वी में व्याप्त होता है। इसी तरह प्रियाके साथ बँधे होनेपर भी तुलसीदास संसारमें अपनी व्याप्ति देखते हैं। उन्होंने यह नहीं सोचा कि युवतीके रूप में कामदेव पुरुष-देशको जीत कर वहाँ अपनी विजय पताका उड़ा रहा था। जैसे सूर्यकी किरणोंसे बादल रंग बिरंगे हो जाते हैं, उसी तरह रत्नावलीके संसर्गसे युवक तुलसीदासके मनोभाव भी रंगीन हो उठे।

रत्नावली पतिको प्रसन्न रखनेवाली नामानुरूप सुन्दरी है। अज्ञानके अन्धकारमें सत्यकी यष्टिकी तरह वह प्रियको पार लेजाने वाली है। श्रद्धाकी प्रतिमाकी तरह वह मायाके घरमें प्रियकी निद्राकी सीमाये बाँधे हुए है। पति जब सोता है वह जागती रहती है। पति जब प्रेमकी फाग खेलता है, वह उसीमें छिपी हुई त्यागकी अग्नि-शिखाकी तरह जलती रहती है। पति जड़ पृथ्वीके दो कगारों जैसा है और उसकी बाँहोमें बँधी हुई रत्नावली आकाशकी गंगाकी तरह प्रवाहित है।

रत्नावलीके भाई आकर उससे माता पिताका संदेसा कहते हैं। माता उलाहना देती हैं और पिता कहते हैं, 'जोगी रमता मैं अब तो।' भाभीने कुंकुम शोभाको लानेको कहा। सबने अपने मनकी बातें कहीं लेकिन माका करुण विलाप अकथनीय था। समाजमें उसके भाई और पिताका अपमान भी होता है। क्या पैर इसीलिये पूजे थे कि वे उस

देहरीकी ओर फिर लौट कर न आये। रत्नावलीको अपने धर्म और मर्यादाका ज्ञान होता है। भावोंके घने बादलोंने पतिस्नेहके उपवनको ढक लिया। वह चलनेको तैयार होगई मानो सीता जिस पृथ्वीसे निकलीं थीं, मर्यादाके लिये उसीमें फिर विलीन होने चली हो।

तुलसीदास बाजारमें खड़े हुए सोच रहे थे कि इस बार सालेको किस घाट उतारें। एक बार कन्यादान कर दिया तो अब क्यों पीछे पड़े हैं। ऐसे आ धमकते हैं जैसे स्त्री दो दिनको उधार लाये हों। घर लौटते समय अनेक रंगोंके फूल खिले हुए देखे। प्रातःकालीन सूर्य आकाशमें चढ़ रहा था। लेकिन उसका गृह-पद्म मुरझाया हुआ था। सांसारिक व्यवहारका ज्ञान न रहा; ससुरालकी ओर पैर उठ ही तो गये। रास्तेमें प्रकृति सुखमें डूबी हुई दिखाई दी। किसीको गायें चराते हुए देखकर वृंदावनमें कृष्ण और गोपियोंकी याद आई। ससुरालमें बड़ी खातिर हुई। लोग कानाफूसी भी करने लगे। भाभीने कहा, यह रत्नावलीसे अपने प्रेमका परिचय दिया है। भाभीके व्यंग्यसे रत्नावली जल उठी परन्तु अपनी ज्वालाको भीतर ही छिपाये रही। उसे लगा कि पतिके मनमें बैठा हुआ चोर उसे निरावरण करना चाहता है; वह ईश्वरसे लाज बचानेकी प्रार्थना करने लगी। घरमें आँधी उठनेके पहले की निस्तब्धता छागई। भोजन कराके भाभी तुलसीदासको शयनगृहमें छोड़ आई। प्रियका चन्द्रमुख देखकर रत्नावलीके हृदयमें आज ज्वार उल्टा बह चला। जिस तरह हवासे उड़ाई हुई मेघ-माला अन्तरमें बिजली छिपाये हुये पर्वतके पास आकर ठहरती है, उसी तरह रत्नावली पतिके पास आई। जैसे चक्रोंसे अङ्कित पूँछ फैलाकर मोर नाच उठता है, वैसे ही मेघमाला-सी रत्नावलीको देखकर तुलसीदासका मन मयूर नाच उठा। रत्नावलीके बाल खुल गये, आँखोंकी पलकोंने गिरना बन्द कर दिया। उसके मोहके बन्धन टूट गये; वह अरूपका ध्यान करती हुई योगिनीकी तरह खड़ी होगई। कमलपर बैठी हुई लक्ष्मी

